# कारणागमः

## ( क्रियापादः )

### भाषानुवाद-टिप्पणीसहितः

सम्पादकः
प्रो० रामचन्द्रपाण्डेयः




प्रकाशकः
शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्
जंगमवाडीमठ, वाराणसी-२२१००१

शोधप्रकाशन-ग्रन्थमाला – ४

# कारणागमः

## ( क्रियापादः )

### भाषानुवाद–टिप्पणीसहितः

सम्पादकः
**प्रो० रामचन्द्रपाण्डेयः**

प्रकाशकः
**शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्**
जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी-२२१००१

*Research Publications Series—4*

# KĀRAṆĀGAMAḤ

## KRIYĀPĀDAḤ

Translation with Notes

*Edited by*

**Prof. Rama Chandra Pandey**

**SHAIVA BHARATI SHODHA PRATISHTHANAM**
**Jangamawadimath, Varanasi — 221001**

# समर्पण



शैवभारती शोधप्रतिष्ठान की स्थापना जिनकी संकल्पना रही,
उस महान् विभूति काशी विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासन के
८४ वें पीठाधिपति लिंगैक्य श्री १००८ जगद्गुरु
वीरभद्र शिवाचार्य महास्वामी जी को
यह आगम-सुमन समर्पित

## शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के संस्थापक



**श्री काशी विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधीश्वर**

**श्री १००८ जगद्गुरु डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामीजी का**

# शुभाशीर्वचन

भगवान् शिव ने लोकोद्धार के लिये अपने सद्योजात मुख से ऋग्वेद का, वामदेव मुख से यजुर्वेद का, अघोर मुख से सामवेद का, तत्पुरुष मुख से अथर्ववेद का और ईशान मुख से अट्ठाईस शैवागमों का आविर्भाव किया। कामिक से वातुल पर्यन्त इन शैवागमों की संख्या अट्ठाईस है। प्रत्येक आगम ज्ञानपाद, क्रियापाद, योगपाद और चर्यापाद नामक चार पादों से युक्त है। भारतीय सनातन धर्म-दर्शन के ये निगमागम ही मूल आधार हैं। सभी सनातन धर्मावलम्बी निगमागमोक्त धर्माचरण से ही परम पुरुषार्थ को पा रहे हैं।

निगम और आगम भगवान् शिव से ही प्रादुर्भूत हैं, अत एव परस्पर विरुद्धार्थक नहीं है। श्री नीलकण्ठ शिवाचार्यजी ने अपने क्रियासार ग्रन्थ के प्रथमोपदेश में इस विषय का इस प्रकार समर्थन किया है—

परस्पराविरुद्धार्थाः शिवोक्ता निगमागमाः।
अल्पबुद्धिभिरन्योन्यं विरोधः परिकल्प्यते॥

उपर्युक्त अट्ठाईस शैवागमों के पूर्व भाग में शैव धर्माचरण और उत्तर भाग में वीरशैव धर्माचरण प्रतिपादित है। यह बात सिद्धान्तशिखामणि के निम्न वचन से सिद्ध होती है—

सिद्धान्ताख्ये महातन्त्रे कामिकाद्ये शिवोदिते।
निर्दिष्टमुत्तरे भागे वीरशैवमतं परम्॥ (सि० शि० ५।१४)

भगवान् शिव के द्वारा शैवागमों के उत्तर भाग में प्रतिपादित उस वीरशैव सिद्धान्त को भगवान् शिव के ही आदेश के अनुसार श्री रेणुक, श्री दारुक, श्री घण्टाकर्ण, श्री धेनुकर्ण और श्री विश्वकर्ण नामक पाँच आचार्यों ने भूलोक में प्रतिष्ठापित कर अनेक महर्षियों को इसका उपदेश किया है। इन आचार्यों के द्वारा उपदिष्ट वह सिद्धान्त सिद्धान्तशिखामणि आदि ग्रन्थों में संगृहीत है। इस प्रकार शिवोक्त वीरशैव सिद्धान्त उपर्युक्त पंचाचार्यों द्वारा भूलोक में प्रतिष्ठापित हुआ, अत: श्री जगद्गुरु पंचाचार्यों को वीरशैव धर्म के संस्थापकों के रूप में माना गया है।

सुविपुल वह प्राचीन आगम साहित्य दुर्लभ होता जा रहा है। अभी हमारे संस्थान के शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के द्वारा चन्द्रज्ञानागम, सूक्ष्मागम, मकुटागम और कारणागम नामक चार आगमों का प्रकाशन हिन्दी भाषानुवाद, टिप्पणी और परिशिष्टों के साथ करते हुए हमें अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। इस कार्य के लिये हमारे शोध प्रतिष्ठान के आगम-तन्त्रशास्त्र के विशेषज्ञ निदेशक, राष्ट्रियपण्डित माननीय प० व्रजवल्लभ द्विवेदी का उल्लेखनीय योगदान रहा है। आपने उक्त चार आगमों में से प्रथम तीन का संपादन, टिप्पणी आदि कार्य स्वयं किया है और कारणागम का संपादन प्रो० रामचन्द्र पाण्डेय ने किया है। इन दोनों विद्वानों के सहयोग से, प्रतिष्ठान की परामर्शदात्री समिति के सौजन्य से और यहाँ अध्ययनरत प्रबुद्ध छात्रों के प्रयत्न से यह प्रकाशन-कार्य सुचारु ढंग से सम्पन्न हुआ है।

श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य जी के आविर्भाव-काल महाशिवरात्रि के पावन पर्व पर इन चारों आगमों को हम शिवार्पित कर रहे हैं। हम आशा करते हैं कि इनके प्रकाशन से जिज्ञासु-विद्वानों तथा शोध-छात्रों को समुचित लाभ होगा। इस कार्य के सम्पादन में तत्परता से लगे हुए सभी महानुभावों पर श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य जी का, काशी विश्वेश्वर और माता अन्नपूर्णा का निरन्तर कृपाशीर्वाद रहे।

महाशिवरात्रि, २०५० वि. इत्याशिष:

# प्रकाशकीय वक्तव्य

शिवोपासना की पद्धति हमारे भारतवर्ष में सबसे प्राचीन एवं अत्यन्त महत्त्वपूर्ण मानी जाती है। ऋक्, यजुः और अथर्व वेदों में शिव के ईश, ईश्वर, रुद्र, शितिकण्ठ, सर्वज्ञ, कपर्दी आदि अनेक नाम पाये जाते हैं। ऋग्वेद के ६०-७० सूक्तों में शिव के नाम, प्रभाव और स्वरूप आदि का वर्णन है। यजुर्वेद में क्रोधित शिव को शान्त करने के लिये शतरुद्र का स्वतन्त्र विधान किया गया है। इस वेद का सोलहवाँ अध्याय तो रुद्रमहिमा का प्रत्यक्ष प्रमाण ही है।

"नमः शम्भवाय च मयोभवे च नमः शङ्करायराय च
मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च" (यजुर्वेद १६।४१)।

इस मन्त्र में शिव की परम पावन महिमा का सम्पूर्ण रस भरा हुआ है। अथर्ववेद में इनको सहस्रचक्षु, तिग्मायुध, वज्रायुध और विद्युच्छक्ति आदि बताया गया है।

वैदिक साहित्य की तरह तन्त्रसाहित्य, इतिहास, पुराण, उपनिषद्, ब्राह्मणग्रन्थों में, आरण्यकों में और स्मृतियों में भी शिव की उपासना वर्णित है। तन्त्रों की रचना ही उमा-महेश्वर संवाद पर है। तन्त्रों के द्वारा भगवान् शंकर ने अपने महत्त्व को लेकर अनेक रहस्यों का उद्घाटन किया है। सम्पूर्ण तन्त्रसाहित्य शिवस्वरूप, शिवमहिमा, शिवोपासना, लिंगार्चनपद्धति, लिंगपूजा के विधान से भरा हुआ है।

कामिक आदि अट्ठाईस आगम शैवागम कहलाते हैं। इन आगमों का प्रचार एवं प्रसार कम होने से प्रत्येक धार्मिक जिज्ञासु उनका लाभ नहीं उठा पा रहे हैं। उन सभी जिज्ञासुओं के लिये उनका हिन्दी भाषानुवाद करके जब उनको प्रस्तुत किया जायगा, तब शैवागमों का महत्त्व क्या है? यह पता चलेगा। सरल एवं सुलभ हिन्दी भाषा में शैवागमों का न होना खेद की बात है। इस कमी को पूर्ण करने के लिये हमारे परमपूज्य श्रद्धेय श्री १००८ जगद्गुरु डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामीजी जंगमवाड़ी मठ के बहु प्रयास से प्रस्तुत चन्द्रज्ञानागम, सूक्ष्मागम, मकुटागम और कारणागम इन चार आगमों को अपने मठ के शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के द्वारा हिन्दी भाषानुवाद के साथ प्रकाशित करवाया जा रहा है। उनके आदेश को शिरोधार्य करते हुए अभी हम इन चार आगमों को पाठकों के समक्ष प्रस्तुत कर रहे हैं।

महास्वामी जी के आदेशानुसार शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के निदेशक आगम- तन्त्रशास्त्र के विद्वान् राष्ट्रिय प० श्री व्रजवल्लभ द्विवेदी जी ने इन आगमों में से प्रथम तीन का तथा दिल्ली विश्वविद्यालय के बौद्ध दर्शन विभाग के पूर्व अध्यक्ष प्रो० श्री रामचन्द्र पाण्डेय ने कारणागम का सरल हिन्दी भाषानुवाद, आवश्यक टिप्पणियों और परिशिष्टों के साथ सम्पादन किया है। अतः आप लोगो को मैं सर्वप्रथम धन्यवाद समर्पित करता हूँ।

उपर्युक्त चारों शैवागम सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के वेदान्त विभागान्तर्गत शक्तिविशिष्टाद्वैत वेदान्त की आचार्य परीक्षा में १९८४ ई० से पाठ्यग्रन्थों के रूप में स्वीकृत हैं। इस शुभ कार्य के लिये वेदान्त विभागाध्यक्ष प्रो० देवस्वरूप मिश्र महोदय जी प्रसंशा के पात्र हैं। इस ग्रन्थ के प्रकाशन कार्य में मठ के काशी वीरशैव विद्वत्संघ के कार्यदर्शी श्री ष० ब्र० मरुलसिद्ध शिवाचार्यजी, तोण्टदार्य देव, विश्वनाथ देव, सिद्धराम देव, शिवयोगी स्वामी मैसाळ, श्री महादेव शिवाचार्यजी, श्री विरूपाक्ष शिवाचार्य, सिद्धराम देव सुरकोड, राचोटी देव, मलेयोगीश्वर देव, चिदानन्द हिरेमठ (कसगीकर) तथा विशेष रूप में डॉ० जी० सी० केण्डदमठ आदि सदस्यों ने प्रेस कापी, विषय सूची, श्लोकार्धानुक्रमणी तथा अन्य परिशिष्टों को तैयार करने में हमें अपना अमूल्य समय देकर सहयोग किया है, अत: वे सभी धन्यवाद के पात्र हैं।

हमारी प्रार्थना के अनुसार विशेषत: सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के कुलपति एवं शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के संरक्षक प्रो० वी० वेंकटाचलम् महोदय जी का भी समय-समय पर बहुमूल्य परामर्श मिलता रहा है। अत: मैं उनके प्रति भी हार्दिक कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ। प्रस्तुत आगम ग्रन्थों का लोकार्पण कार्य प्रो० बलदेव उपाध्याय जी एवं प्रो० बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते जी ने अपने करकमलों से करके महनीय उपकार किया है, एतदर्थ मठ उनके प्रति भी आभार प्रदर्शित करना अपना कर्तव्य समझता है।

इन ग्रन्थों के मुद्रण कार्य को समय से पूरा करने में उल्लेखनीय सहयोग के लिये जौहरी प्रोसस एवं प्रिन्टिंग प्रेस और खण्डेलवाल प्रेस के मालिकों को तथा कर्मचारीगण को भी धन्यवाद प्रस्तुत करते हैं। साथ ही साथ प्रत्यक्ष एवं परोक्ष रूप में सहायता देने वाले सभी जनों के प्रति मेरी कृतज्ञता समर्पित है।

सभी जिज्ञासु पाठकों से हमारा अनुरोध है कि वे अवश्य इन ग्रन्थों को एक बार मनोयोगपूर्वक पढ़ें एवं अधिकाधिक लाभ उठावें।

१०-३-९४, महाशिवरात्रि।
शैवभारती शोध प्रतिष्ठान
जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी।

विनीत
डॉ० महेश्वर देव, प्रबन्धक
जंगमवाड़ी मठ (वाराणसी)

# भूमिका

श्री काशी विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरु डा० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामीजी का पं० देवस्वरूप मिश्र के निवास पर आयोजित विद्वत्सभा में प्रथम साक्षात्कार होने के बाद उनकी विद्वत्ता और तपश्चर्या का धीरे-धीरे मुझे कालान्तर में बोध होता गया। वीरशैव दर्शन का अल्पज्ञान होने से मुझे इसके बारे में विस्तृत जानकारी श्री महास्वामीजी द्वारा लिखित उनके विद्वत्तापूर्ण ग्रन्थ सिद्धान्तशिखामणिसमीक्षा से हुई। मुझे पता चला कि मेरे गोत्रप्रवर्तक ऋषि महामुनि अगस्त्य का वीरशैव दर्शन के प्रादुर्भाव तथा प्रचार-प्रसार में कितना योगदान रहा। महास्वामी जी का निर्देश, ऋषिऋण का किञ्चित् परिमार्जन, मेरे पूज्य पिताश्री स्व० पं० राजनारायण शास्त्री (नगवा) के परमगुरु तथा फूफा के पिता स्वनामधन्य म० म० पं० शिवकुमार शास्त्री का इस दर्शन के प्रति परम अगुराग— इन सब कारणों से मैंने शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के अन्तर्गत कारणागम का अनुवाद हिन्दी में लिखना स्वीकार किया।

दिल्ली विश्वविद्यालय के बौद्ध अध्ययन तथा दर्शनशास्त्र विभागों में ३३ वर्षों तक बौद्ध तथा भारतीय षड्दर्शन एवं पाश्चात्य तर्क-प्रमाण मीमांसा का अध्यापन और अनुसन्धान कराने की व्यस्तता के कारण दर्शनशास्त्र के क्रियापक्ष से एकदम सम्बन्ध नहीं रहा। सिद्धान्त पक्ष के अनुशीलन में संलग्न होना पाश्चात्य दर्शन की विशेषता है, परन्तु भारतीय दर्शनों की विशेषता रही है कि प्रत्येक सिद्धान्त का व्यवहार और क्रिया पक्ष सिद्धान्त को जीवनोपयोगी बनाने के लिए पूरक बन कर अवश्यमेव अनुलग्न रहता है। वर्तमान विश्वविद्यालयीय पद्धति में क्रियापक्ष को छोड़ दिया जाता है, क्योंकि तथाकथित धर्मनिरपेक्षता की क्रिया से संलग्नता बाधक मानी जाती है। अतः जब कारणागम पर कार्य प्रारम्भ किया, तब मुझे कुछ अटपटा-सा लगा, क्योंकि इस आगम में सिद्धान्त विचार स्वल्प है और इष्टलिङ्ग का पूजा-विधान ही इसका एकमात्र प्रतिपाद्य है। परन्तु संस्कारवशात् तथा कुछ नवीन विषय के ज्ञानोपार्जन की उत्सुकता से मैं इसके अनुवाद-कार्य में लग गया। क्रिया की प्रक्रियाओं का ग्रन्थान्तरों से आलोचन करने में श्रम अधिक लगा एवं अनेक उद्धृत मन्त्रों का फिर भी पूर्णतया सन्दर्भ प्राप्त नहीं हो पाया। अतः टिप्पणियों को अनेक स्थलों पर विस्तृत रूप में लिखने की अभिलाषा भी संतोषप्रद मुझे नहीं लगी। इसी वर्ष महाशिवरात्रि के अवसर पर इस ग्रन्थ को लोकार्पित करने का अप्रत्याशित निर्णय होने से शीघ्रता के कारण ग्रन्थ का सम्पादन मुझे आत्मतोष प्रदान नहीं कर सका।

जो कुछ मुझसे बन पड़ा वह भगवान् काशीपुराधीश्वर साम्बशिव को कैसा लगा है, इसका मुझे ज्ञान नहीं है। शेष सुधी पाठक बतलाने की कृपा करते रहें यही मेरी प्रार्थना है।

मैं यहाँ विस्तार में न जाकर कुछ संक्षिप्त निवेदन करना चाहता हूँ। प्रथम बात इस ग्रन्थ के स्वरूप के बारे में है। आगम ग्रन्थ होने के कारण यह शिव द्वारा जगदम्बा को बतलाया गया है। इसका मूल विषय सद्यः मुक्ति प्राप्त करने का कारण प्रतिपादित करना है, अतः संभवतः इस आगम का नाम कारणागम रखा गया है। सद्यः मुक्ति दीक्षा के द्वारा प्राप्त इष्टलिङ्ग का धारण करने से वैसे ही अनायास मिलती है, जैसे काशी में मरण से स्वतः प्राप्त होती है। दूसरी बात क्रियाओं के वैदिकत्व से है। आम धारणा प्रचलित है कि वीरशैव धर्म अवैदिक तथा ब्राह्मणों के लिए ग्राह्य नहीं है। कारणागम में यह स्पष्ट हो जाता है कि दीक्षा-विधान और पूजा-पद्धति वैदिक रीति से वैदिक मन्त्रों के द्वारा निष्पादित होती है। केवल ध्यान देने योग्य बात यही है कि जिनको वेदों का अधिकार नहीं है, उनके लिए तान्त्रिक मन्त्रों से दीक्षा-विधि प्राप्त करना तथा लिङ्ग का पूजन करना बतलाया गया है। लिङ्गपूजा में चारो वर्णों तथा स्त्रियों का समान अधिकार है, केवल मन्त्र-योजन भिन्न है। यह पूजन दीक्षा-प्राप्ति के अनन्तर नित्य कर्म बन जाता है। इष्टलिङ्ग को निरन्तर धारण करना आवश्यक है; इसके खो जाने या टूट जाने पर यत्नपूर्वक प्राण-त्याग करना भी कहा गया है, जो वीरत्व का द्योतक है। मासिक धर्म के समय तथा जनन-मरण अशौच की स्थिति में भी पूजा करते रहने का विधान बतलाया गया है। ग्रहण आदि के काल में भी पूजन की व्यवस्था बतलाई गई है। अतः यह कथन भ्रान्तिपूर्ण है कि वीरशैव धर्म वेद से बाहर है। हाँ, ध्यान देने योग्य बात यह है कि वर्णों के भेद से केवल पूजा के मन्त्रों में भेद होता है, पूजा की पद्धति, दिनचर्या आदि सबके लिए समान है। इसी तरह आवश्यकता पड़ने पर छोटी (अवसरा) पूजा की जा सकती है। पूजा न कर सकने के कारण उत्पन्न प्रत्यवाय का भी सीधा सरल प्रायश्चित्त बतला दिया गया है। यहाँ इन मूल बातों की चर्चा संक्षेप में कर दी गई है। विस्तार की अपेक्षा होने पर मूल ग्रन्थ का अवलोकन करना चाहिए। इच्छित विषय की जानकारी विस्तृत विषय-सूची में दे दी गई है।

प्रस्तुत अनुवाद को पूर्ण करने में महास्वामी जी के आशीर्वाद, परामर्श, मार्गदर्शन और प्रेरणा के साथ-साथ बन्धुवर पंडित व्रजवल्लभ द्विवेदी का निरन्तर सहयोग, परामर्श और निर्देशन भी प्राप्त हुआ। उनके द्वारा ही विषय-सूची तथा श्लोकार्ध-सूची

का निर्माण कराया गया तथा कन्नड लिपि में पूर्व प्रकाशित कारणागम का देवनागरी लिप्यन्तर भी कराया गया। अतः मैं इन दोनों को नमन करता हूँ। अन्त में भगवान् साम्ब सदाशिव सदा अपनी कृपा मुझ पर बनाए रखें, यह प्रार्थना करता हूँ।

एन् १/१, राजराजेश्वरी निवास,
नगवा, वाराणसी, २२१००५,
१०.३.१९९४

रामचन्द्र पाण्डेय
भूतपूर्व प्रोफेसर एवं अध्यक्ष
बौद्ध अध्ययन एवं दर्शनशास्त्र विभाग,
संकायाध्यक्ष - कला संकाय,
दिल्ली विश्वविद्यालय,
दिल्ली.



# विषयानुक्रमणिका



## ग्रन्थभागः

श्रीजगद्गुरवः पञ्चाचार्याः प्रसीदन्तु

# प्रथमः पटलः

देव्युवाच

देवदेव जगन्नाथ सर्वज्ञ करुणानिधे।
प्रसन्नात् तत्रभवतो धर्मा नानाविधाः श्रुताः।
विहिताः पूर्वशैवानां संमताः श्रुतिसंततेः॥१॥

भवता हि पुरा प्रोक्तं करुणायन्त्रितात्मना।
वीरशैवीयधर्मास्तु सर्वधर्मोत्तमा इति।
तानद्य श्रोतुकामाऽस्मि प्रसन्नो ब्रूह्यशेषतः॥२॥

महादेव उवाच

साधु पृष्टं त्वया देवि लोकानुग्रहचित्तया।
हन्त ते कथयिष्यामि धर्मान् शाम्भवसंमतान्।
सद्योमुक्तिप्रदानद्य मदीयज्ञानसाधनान्॥३॥

शाम्भवव्रतपरिग्रहणम्

यदेतच्छाम्भवं नाम व्रतं श्रुत्यन्तसंमतम्।
पुनर्भवप्रहाणाय मुमुक्षुस्तत्समाचरेत्॥४॥

---

देवी ने कहा —

हे देवों के देव, जगन्नाथ, सर्वज्ञ, करुणासागर! आपके प्रसन्न होने से अनेक प्रकार के धर्म सुने, जो पूर्व शैवों के लिए विहित हैं और श्रुति परम्परा में सम्मत हैं॥१॥ करुणा के वशीभूत होकर आपने पहले कहा था कि वीरशैवों के धर्म सभी धर्मों में श्रेष्ठ हैं। आज मैं उनके बारे में जानना चाहती हूँ। प्रसन्न होकर आप उन सारे धर्मों को बतलाएँ॥२॥

महादेव ने कहा —

लोगों के प्रति अनुग्रह करने की इच्छा से, हे देवि! तुमने ठीक ही प्रश्न किया। आज मैं उन धर्मों को तुम्हें बतलाऊंगा जो शाम्भव परम्परा में मान्य हैं, सद्यः मुक्ति देने वाले हैं और शिव को जान सकने के साधन हैं॥३॥

यह जो श्रुति के अन्त्य भाग, अर्थात् उपनिषदों में मान्य शाम्भव व्रत है, वह पुनर्जन्म का नाश करता है। मोक्ष चाहने वाला इस व्रत का आचरण करे॥४॥

ब्रह्मचारी गृहस्थो वा वानप्रस्थो यतिस्तु वा।
योषिद्वा परिगृह्णीयात् सद्योमुक्तिं यदीच्छति॥५॥
विद्यते नास्य सदृशं वेदेष्वन्येषु वा क्वचित्।
काङ्क्षेत मुक्तिं यः सद्यः स एतद्व्रतमाचरेत्॥६॥
तितीर्षुर्जन्मवाराशिं गुरुपोतं समाश्रयेत्।
सम्यक् परीक्ष्य वै शिष्यं गृह्णीयाद् देशिकोत्तमः॥७॥
निवेदयिष्यन्मज्ज्ञानं दद्यादादौ शिरोव्रतम्।
अन्यथा गुरुशिष्यौ तौ पततो नरकाम्बुधौ॥८॥
अत्याश्रमं पाशुपतं शाम्भवं तच्छिरोव्रतम्।
इत्येवं नामभिः पुण्यैर्निगमान्तेषु गीयते॥९॥

दीक्षात्रयनिर्देशः

तनुत्रयगतानादिमलत्रयमसौ गुरुः।
दीक्षात्रयेण संदह्य लिङ्गत्रयमुपादिशेत्॥१०॥

---

ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ अथवा यति, वह स्त्री भी क्यों न हो, उसे इस शांभव व्रत का ग्रहण करना चाहिए॥५॥ वेदों में या अन्यत्र भी कहीं इस व्रत जैसा व्रत नहीं बताया गया है। जो व्यक्ति सद्यः मुक्ति चाहता है, उसे इस व्रत का ग्रहण करना चाहिए॥६॥ यदि जन्म - रूपी समुद्र को पार करने की इच्छा हो तो व्यक्ति गुरु-रूपी जहाज का सहारा ले और श्रेष्ठ गुरु (देशिक) उसकी ठीक-ठीक परीक्षा कर शिष्य-रूप में स्वीकार करे॥७॥ शिव का ज्ञान कराने की कामना से सर्वप्रथम शिरोव्रत प्रदान करे, अन्यथा दोनों गुरु और शिष्य नरक के समुद्र में गिर जाएँगे। तात्पर्य यह है कि शिव के स्वरूप का ज्ञान कराने के पहले शांभव दीक्षा रूपी शिरोव्रत प्रदान करना चाहिए॥८॥ उपनिषदों में इस शिरोव्रत को अत्याश्रम,. पाशुपत, शाम्भव व्रत — इन पुण्य नामों से कीर्तित किया गया है॥९॥

वह गुरु स्थूल, सूक्ष्म तथा कारणरूपी तीनों शरीरों[1] में स्थित कार्मिक, मायीय एवं आणव इन तीन अनादि मलों[2] को क्रमशः क्रिया, मान्त्री और वेधा दीक्षाओं के

---

१. स्थूल, सूक्ष्म और कारण इन त्रिविध शरीरों में जीवात्मा अणुरूप में वर्तमान रहता है। यद्यपि जीवात्मा प्रति शरीर में एक है और उसके तीन शरीर विभाग का अर्थ है कि एक ही शरीर का स्थूल रूप वह है, जिससे विभिन्न क्रियाएँ होती हैं। सूक्ष्म रूप शरीर मन, प्राण आदि के रूप में रहता है, जो तन्मात्राओं से उद्भूत होता है। इन दोनों से परे कारण शरीर है, जो वास्तव में मलों से आवृत परमशिव का संकुचित रूप है। विशेष द्रष्टव्य — सिद्धान्तशिखामणिसमीक्षा, पंचम परिच्छेद।

२. द्र. सि. शि. १८.१७, जीव मलों से आवृत रहता है। ये मल तीन प्रकार के होते हैं। पर-

स्वाग्रे स्थितस्य शिष्यस्य देशिकः करुणानिधिः।
कुर्याद् दीक्षां महाशैवीमविद्यापाशकृन्तिनीम्॥११॥
दीयते लिङ्गसम्बधः क्षीयते च मलत्रयम्।
दीयते क्षीयते यस्मात् सा दीक्षेति निगद्यते॥१२॥
सा दीक्षा परमा शैवी त्रिधा भवति निर्मला।
एका वेधात्मिका साक्षादन्या मन्त्रात्मिका मता।
क्रियात्मिका परा काचिदेवमेव त्रिधा भवेत्॥१३॥
हस्तमस्तकसंयोगाद् दृष्टेर्वेधेति कीर्त्यते।
गुरुणोदीरिता कर्णे सा हि मन्त्रात्मिका भवेत्।
शिष्यपाणितले दत्ता या दीक्षा सा क्रिया भवेत्॥१४॥
अत्रैकैकापि विख्याता दीक्षासप्तकशोभिता।
तत्प्रकारं प्रवक्ष्यामि शृणुष्वैकाग्रमानसा॥१५॥

---

भस्म द्वारा करके इष्ट, प्राण और भाव-रूपी त्रिविध लिङ्गों[3] का उपदेश करे॥१०॥करुणा का सागर गुरु सामने उपस्थित शिष्य के अविद्या रूपी पाश को काटने वाली महाशैवी दीक्षा उसे प्रदान करे॥११॥ इष्ट, प्राण और भावरूपी लिङ्गों से सम्बन्ध करानेवाली (दीयते) और त्रिविध मलों को क्षीण करनेवाली (क्षीयते) विधि को दीक्षा कहा जाता है। अर्थात् दीजाने वाली और क्षीण करने वाली होने के कारण इसे दीक्षा कहा जाता है॥१२॥ यह श्रेष्ठ और निर्मल शैवी दीक्षा तीन प्रकार की होती है– पहली वेधा दीक्षा, दूसरी मान्त्री दीक्षा और तीसरी क्रिया दीक्षा॥१३॥ हस्त और मस्तक के संयोग और दृष्टि द्वारा वेध करने को वेधा दीक्षा कहते हैं। गुरु द्वारा शिष्य के कानों में उपदिष्ट मन्त्र द्वारा दी जाने वाली दीक्षा मन्त्ररूपी दीक्षा होती है। जिसमें शिष्य के हाथ में इष्टलिङ्ग प्रदान किया जाता है, वह दीक्षा क्रियारूपा होती है॥१४॥ इनमें से प्रत्येक दीक्षा सात-सात प्रकार की बतलाई गई है। मैं उन प्रकारों को बतलाता हूँ, एकाग्र चित्त होकर सुनो॥१५॥

---

शिव की इच्छाशक्ति का संकोच आणव मल है, जिससे जीव अपने को अपूर्ण मानता है। संकुचित ज्ञानशक्ति मायीय मल कहलाता है, जिसके कारण जीव अपने को परशिव से भिन्न मानता है और शरीरादि रूप में अपने को जानता है। परशिव की क्रियाशक्ति का संकोच कार्म मल कहलाता है, जो शुभ और अशुभ कर्ममय है। द्र. सि. शि. स., पृ० २९६

३. लिङ्ग तीन प्रकार के होते हैं—इष्टलिङ्ग, प्राणलिङ्ग और भावलिङ्ग। गुरुद्वारा प्रदत्त स्थूल लिङ्ग, जिसका शरीर पर धारण, पूजन आदि किया जाता है, इष्टलिङ्ग कहलाता है। जिस लिङ्ग को हृदयकमल में भावनामय रूप में धारण किया जाता है, वह सूक्ष्म अथवा प्राणलिङ्ग

### मण्डपनिर्माणविधिः

दीक्षयिष्यन्निहाचार्यः शिष्यं पूर्वोक्तलक्षणम्।
युक्तकाले तदङ्गानि द्रव्याण्याहृत्य यत्नतः।
मण्डपं कारयेत् सम्यग्वक्ष्ये तल्लक्षणं यथा॥१६॥
दशभिः सूर्यहस्तैर्वा मनुभिर्नृपहस्तकैः।
दीक्षार्थं मण्डपं कुर्यात् षोडशस्तम्भसंयुतम्॥१७॥
एतेषां मण्डपानां च पञ्चहस्तोन्नतिं विदुः।
चतुरस्रं चतुर्द्वारं चतुस्तोरणभूषितम्॥१८॥
न्यग्रोधस्तस्य पूर्वस्यां दक्षिणस्यामुदुम्बरः।
अश्वत्थ उत्तरस्यां च प्लक्षः पश्चिमतो भवेत्॥१९॥
नवभागैकभागे तु मध्ये वेदीं प्रकल्पयेत्।
हस्तमात्रसमुत्सेधां दर्पणोदरसन्निभाम्॥२०॥
कुण्डानि कल्पयेत्तत्र नव पञ्चैकमेव वा।
पूर्वस्मिंश्चतुरश्रं स्याद्वह्नौ पिप्पलपत्रवत्॥२१॥
अर्धचन्द्रं तु याम्ये स्यान्नैर्ऋत्यां तु त्रिकोणकम्।
वृत्तं स्याद्वारुणे भागे वायव्ये तु षडश्रकम्॥२२॥

पूर्वोक्त लक्षणों से युक्त शिष्य को दीक्षा देने के निमित्त उचित काल में दीक्षा के अङ्गभूत द्रव्यों को प्रयत्नपूर्वक लाकर ठीक प्रकार से मण्डप का निर्माण कराए। मण्डप का लक्षण इस प्रकार है॥१६॥ मनुष्य के दस या बारह या चौदह हाथ के परिमाण वाला मण्डप दीक्षा देने के लिए बनवाए, इस मण्डप में सोलह खम्भे होने चाहिए॥१७॥ मण्डप की ऊँचाई पांच हाथ की हो। मण्डप चौरस चार द्वारों से युक्त और चार तोरणों से सुशोभित हो॥१८॥ इसके पूर्व में न्यग्रोध, दक्षिण में गूलर, उत्तर में पीपल और पश्चिम में प्लक्ष होने चाहिए॥१९॥ इस मण्डप के नौ भाग करे– मध्य भाग में एक वेदी बनाएँ जो एक हाथ ऊँची दर्पण[४] के उदर के समान हो॥२०॥ मण्डप में नौ अथवा पांच अथवा एक कुण्ड का निर्माण कराएँ। (यदि नौ कुण्ड बनाने हों तब) पूर्व में चौकोर, अग्नि कोण में पीपल के आकार का॥२१॥ दक्षिण में अर्धचन्द्र के आकार का, नैर्ऋत्य कोण में त्रिकोणाकार, पश्चिम में गोलाकार, वायव्य कोण में षट्कोणात्मक॥२२॥ उत्तर में कमल के आकार का, ईशान कोण

---

कहलाता है। भावलिङ्ग परात्पर भावनातीत अव्यक्त परब्रह्म शिवरूप है। द्र. सि. शि. ६.४८-५० तथा सि. शि. स., पृ० ३७४-३७५.

४. दर्पणोदर = जैसा दर्पण का उन्नतोदर आकार होता है, वैसा।

पद्मं स्यादुत्तरे भागे चैशान्यामष्टकोणकम्।
स्यादीशानेन्द्रयोर्मध्ये वृत्तं वा चतुरश्रकम्॥२३॥
इन्द्रादिसोमकाष्ठान्तमैशान्यां च प्रकल्पयेत्।
चतुरश्रार्धचन्द्रे च वृत्तं पद्मं च वर्तुलम्॥२४॥
एकाग्निवेदिका पूर्वे चोत्तरे पश्चिमेऽपि वा।
ईशान्यां चतुरश्रं वा वृत्तं वाऽपि प्रकल्पयेत्॥२५॥
स्थण्डिलं वाऽथ कुर्वीत हस्तमात्रप्रमाणकम्।
सिकताभिर्मृदा वाऽपि गुणाङ्गुलमितोन्नतिम्।
मण्डपं रचयित्वैवं ध्वजाद्यैस्तं विभूषयेत्॥२६॥
मुक्ताजालवितानैश्च फलपल्लवपङ्कजैः।
रम्भाभिर्दर्भमालाभिर्दर्पणैर्धूपवर्तिभिः ॥२७॥
तत्र गौरीलतालिङ्गमण्डलं विलिखेद् बुधः।
पञ्चवर्णयुतैश्चूर्णैरथवा शुभ्रवर्णकैः॥२८॥

दीक्षाविधानम्

स्नातः सभस्मरुद्राक्षः सकलीकृतविग्रहः।
गुरुर्माहेश्वरैः सार्धं प्राप्य मण्डपमस्य तु॥२९॥

---

में अष्टकोणात्मक, ईशान कोण और पूर्व के बीच वृत्ताकार या चौकोर— इस प्रकार नौ कुण्डों का निर्माण कराएँ॥२३॥ (यदि पांच कुण्ड बनाने हों तब) पूर्व में चौकोर, दक्षिण में अर्धचन्द्राकार, पश्चिम में गोलाकार, उत्तर में कमल के आकार का तथा ईशान कोण में गोलाकार कुण्ड बनाए॥२४॥ यदि अग्नि की एक ही वेदी बनानी हो, तब पूर्व या उत्तर या पश्चिम या ईशान कोण में चौकोर अथवा गोलाकार रूप में बनाए॥२५॥ अथवा एक हाथ के माप का, बालू या मिट्टी का, तीन अंगुल की ऊँचाई वाला एक चबूतरा बनाए। इस प्रकार मण्डप की रचना हो जाने के बाद झंडी आदि से॥२६॥ मोती के जालों के चँदवे से; फल, पत्ते, कमल, केले आदि की मालाओं से; शीशा, धूप की बत्ती आदि से उसे सजाए॥२७॥ वहाँ पांच रंगों को मिलाकर अथवा केवल सफेद चूर्ण से गौरीलता[५] से वेष्टित मण्डल का आलेखन करे॥२८॥

स्नान करने के बाद भस्म के साथ रुद्राक्षों से पूरे शरीर को सजाकर गुरु माहेश्वरों के साथ पहुँचने के बाद उन चारों द्वारों को मन्त्र रूपी अस्त्र[६] से झाड़कर पूजन

---

५. गौरीलता = प्रियंगु (हिन्दी, पियाल) की लता।
६.अस्त्र = फट् स्वरूप, जो मन्त्र के अन्त में लगाया जाता है।

द्वाराण्यस्त्रेण सम्प्रोक्ष्य तानि चत्वारि चार्चयेत्।
ॐ हाँ शान्तिकलाभिख्यद्वाराय नम इत्यपि।
ॐ हाँ विद्याकलाभिख्यद्वाराय नम इत्यपि॥३०॥
हाँ निवृत्तिकलाभिख्यद्वाराय नम इत्यपि।
हाँ प्रतिष्ठाकलाभिख्यद्वाराय नम इत्यपि।
पूर्वादीनि समभ्यर्च्य ततस्तच्छाखयोर्न्यसेत्॥३१॥
नन्दिनं च महाकालं भृङ्गिणं च विनायकम्।
वृषं स्कन्दं तथा देवं चण्डं द्वौ द्वौ चतुर्ष्वपि॥३२॥
तालत्रितयमस्त्रेण कृत्वा वामाङ्घ्रिपार्ष्णितः।
घातत्रयं तथा कृत्वा विघ्नानुत्सार्य यत्नतः॥३३॥
द्वाराण्यस्त्रेण तूद्घाट्य प्रतीचीद्वारतो बुधः।
अन्तः प्रविश्य यागोपकरणान्यवलोक्य च॥३४॥
अस्त्रप्राकारावृतश्च कवचेनावगुण्ठितः।
सुखासने तूपविशेत् कुशादिपरिकल्पिते॥३५॥
ततः स शिष्यस्ताम्बूलदक्षिणाभस्मसंयुतम्।
पात्रं गृहीत्वा प्रब्रूयादेवं सद्गुरुसन्निधौ॥३६॥

---

करें॥२९॥ पूजन के चार मन्त्र इस प्रकार हैं— १. ॐ हाँ शान्तिकलाभिख्यद्वाराय नमः, २. ॐ हाँ विद्याकलाभिख्यद्वाराय नमः॥३०॥ ३. हाँ निवृत्तिकलाभिख्यद्वाराय नमः, ४. हाँ प्रतिष्ठाकलाभिख्यद्वाराय नमः। इन मन्त्रों से क्रमशः पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर द्वारों की अर्चना करने के अनन्तर उन द्वारों में से प्रत्येक के दोनों बाजुओं पर॥३१॥ (पूर्व में) नन्दी और महाकाल; (दक्षिण में) भृङ्गी और विनायक; (पश्चिम में) वृष और स्कन्द; (उत्तर में) देव और चण्ड इन दो-दो देवों का न्यास करे॥३२॥ बाएँ पैर के जंघे से मन्त्रास्त्र सहित तीन बार ठोंक कर ताल बजाएँ और प्रयत्न पूर्वक विघ्नों को दूर कर॥३३॥ द्वारों को मन्त्रास्त्र पठन पूर्वक खोले और पश्चिम द्वार से विद्वान् गुरु भीतर प्रवेश करे। तदनन्तर याग की सामग्री का निरीक्षण करके॥३४॥ अस्त्र के मन्त्र रूपी चहारदीवारी (प्राकार) से घिरा तथा मान्त्रिक कवच में लिपटा गुरु कुशासन पर सुखासन लगा कर बैठे॥३५॥ इसके बाद ताम्बूल, दक्षिणा और भस्म से युक्त पात्र को लेकर सद्गुरु के समक्ष शिष्य इस प्रकार कहे—॥३६॥ संसार रूपी समुद्र में डूबे, जन्मरूपी मगर (ग्राह) के भय से आकुल, मृत्यु के पाश से

संसाराम्बुधिनिर्मग्नं जन्मग्राहभयाकुलम्।
मृत्युपाशवशं दीनं कृपयाऽनुगृहाण माम्।
इति विज्ञाप्य तत्पात्रं संस्थाप्याग्रेऽभिवादयेत्॥३७॥
गुरुस्तत्पात्रमानीय निक्षिप्य गणमध्यके।
परिगृह्य गणानुज्ञामुपविश्यासने पुनः॥३८॥
दीक्षयिष्यन्निहाचार्यो देशकालौ निगद्य च।
गणेशपूजनं कुर्यात् स्वस्तिपुण्याहवाचनम्॥३९॥
पुनर्गणान्नमस्कृत्य देशकालौ प्रकीर्त्य च।
देहत्रयगतानादिमलत्रयनिवृत्तये॥४०॥
लिङ्गत्रयानुसंधानयोग्यतावाप्तयेऽपि च।
षडध्वशुद्धिपूर्वेण शाम्भवेन व्रतेन तु॥४१॥

सप्तविधा दीक्षा

दीक्षयिष्य इमं शिष्यं शक्तिपातविधानतः।
इति संकल्प्य दद्याच्च सप्त दीक्षाः क्रियान्तराः॥४२॥
आज्ञोपमा च कलशाभिषेकाख्या ततः परम्।
स्वस्तिकारोहणं भूतिपट्टमायत्तमेव च।
स्वायत्तमिति सप्तैताः क्रियादीक्षान्तरा मताः॥४३॥

---

बंधे मुझ दीन शिष्य पर कृपा करके आप अनुग्रह करे। इस प्रकार निवेदन करके उस पात्र को गुरु के सामने रखकर अभिवादन करे॥३७॥ गुरु उस पात्र को लेकर अपने गणों के बीच में रखकर गणों के अनुमोदन से पुनः आसन पर बैठ जाए॥३८॥ और संकल्प में देश-काल का निर्देश करके गणेशपूजन, स्वस्तिवाचन[७] एवं पुण्याहवाचन[८] करें॥३९॥ फिर गणों को नमन करके संकल्प के निमित्त देश-काल का निर्देश करते हुए स्थूल, सूक्ष्म और कारण रूप तीनों देहों में स्थित कार्मिक, मायीय और आणव इन तीन अनादि मलों को दूर करने के लिए॥४०॥ तथा इष्ट, प्राण और भाव इन तीन लिङ्गों के ग्रहण की योग्यता का शिष्य में निष्पादन के लिए शाम्भवव्रत से पूर्व गुरु षडध्व[९] की शुद्धि करे॥४१॥

"मैं (गुरु) शक्तिपात[१०] के विधान से इस शिष्य को दीक्षित करूँगा" ऐसा संकल्प करके क्रिया दीक्षान्तर्गत सात अवान्तर दीक्षाएँ दे॥४२॥ क्रियादीक्षान्तर्गत

---

७. स्वस्तिवाचन की विधि के लिए दे. वीरशैवदीक्षाविधि, पृ० ६६-६७

८. पुण्याहवाचन की विधि के लिए दे. वहीं, पृ० १२-२०

९. षडध्व = भुवनाध्व, पदाध्व, वर्णाध्व, कलाध्व, तत्त्वाध्व और मन्त्राध्व।

१०. शक्तिपात = ईश्वरानुग्रह, द्र. सि. शि. स., पृ० २९९

परित्यज्य सदाचारं मा प्रवर्तस्व सर्वदा।
इत्याज्ञादीक्षयाऽऽदिश्य ततस्त्वेवं वदेद् गुरुः ॥४४॥
पुरातनकृताचारसदृशं कुर्विति स्फुटम्।
उपमादीक्षयाऽऽदिश्य शिष्यपापापनुत्तये।
प्राणानायम्य विधिवत् पञ्चगव्यानि साधयेत् ॥४५॥
श्रीपञ्चकलशार्थं तु ऋत्विजो वृणुयाद् गुरुः।
चतुर्णां चतुराचार्या मध्यस्य च स्वयं भवेत् ॥४६॥
आवाहयेच्च कलशे मध्ये त्वीशानमग्रतः।
सद्योजातं च पूर्वस्मिन् वामदेवं तु दक्षिणे ॥४७॥
उत्तरे तत्पुरुषं च अघोरं चाथ पश्चिमे।
तत्तन्मन्त्रैः समावाह्य पूजयेत्तदनन्तरम् ॥४८॥

---

सात अवान्तर दीक्षाएँ इस प्रकारहैं— १. आज्ञादीक्षा, २. उपमादीक्षा, ३. कलशाभिषेकदीक्षा, ४. स्वस्तिकारोहणदीक्षा, ५. भूतिपट्टदीक्षा, ६. आयत्तदीक्षा, ७. स्वायत्तदीक्षा ॥४३॥ आज्ञा दीक्षा– इस दीक्षा के द्वारा गुरु आदेश देता है कि तुम (शिष्य) सर्वदा सदाचार का परित्याग करके व्यवहार मत करना, अर्थात् सदाचार को व्यवहार में कभी मत छोड़ना। उपमादीक्षा देते हुए गुरु स्पष्ट कहता है कि ॥४४॥ प्राचीन लोगों द्वारा किए गए आचार के समान तुम भी आचरण करोगे। इसके बाद शिष्य के पापों को दूर करने के लिए विधिवत् प्राणायाम करके पञ्चगव्य[११] सिद्ध करे ॥४५॥ गुरु श्री पञ्चकलशों के निमित्त ऋत्विग् लोगों का वरण करे, जिसमें चार के लिए चार आचार्यों का वरण करे तथा मध्य में स्थित कलश के लिए स्वयं ऋत्विक् बने ॥४६॥ मध्य में स्थित कलश में ईशान[१२] का, पूर्व में स्थित कलश में सद्योजात[१३] का, दक्षिण में स्थित कलश में वामदेव[१४] का ॥४७॥ उत्तर

---

११. पञ्चगव्य = गोमूत्र, गोमय (गोबर), गोदुग्ध, गोघृत, गाय के दूध का दही।

१२-१६. शिव के पाँच मुख हैं—ईशान, तत्पुरुष, अघोर, वामदेव और सद्योजात। ये क्रमशः आकाश, वायु, तेजस्, जल और पृथ्वी तत्त्व स्वरूप वाले हैं तथा 'नमः शिवाय' इस मन्त्र का विपरीत क्रम से प्रत्येक अक्षर इनका बीजाक्षर या बीजमन्त्र होता है।
इनके मन्त्र वेदों मे वर्णित हैं, यथा–
ईशानः सर्वविद्यानामीश्वरः सर्वभूतानां ब्रह्माधिपतिर्ब्रह्मणोऽधिपतिर्ब्रह्मा शिवो मे अस्तु सदाशिवोम् ॥ महानारायणोपनिषद्, १०-८
तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि। तन्नो रुद्रः प्रचोदयात् ॥

जलाधिवासनम्

मण्डपोत्तरदिग्भागे मण्डलं परिकल्प्य तु।
शिवलिङ्गं समुद्धृत्य पञ्चसूत्रोपलक्षितम्॥४९॥
ताम्रपात्रे विनिक्षिप्य देशकालौ प्रकीर्त्य च।
घर्षणादिक्रियाजातजातदोषोपशान्तये ॥५०॥
हिरण्यशृङ्गप्रमुखैरनुवाकैरनुक्रमात्।
शिवलिङ्गं स्नापयामीत्यभिषिञ्चेदनन्तरम्॥५१॥
पञ्चगव्येन सिद्धेन शुद्धैः पञ्चामृतैरपि।
अभिषिञ्चेदिष्टलिङ्गं पञ्चब्रह्ममनूत्तमैः॥५२॥

---

में स्थित कलश में तत्पुरुष[15] का और पश्चिम में स्थित कलश में अघोर[16] का उन-उन देवों के मन्त्रों से आवाहन करे। इसके बाद उनका पूजन करे॥४८॥

मण्डप की उत्तर दिशा में मण्डल बनाकर पञ्चसूत्र[17]प्रक्रिया से निर्मित शिवलिङ्ग को निकालकर॥४९॥ तांबे के पात्र में रखे। देश - काल का उल्लेख करते हुए कहे "मैं घर्षण आदि अनेक क्रियाओं से उत्पन्न दोषों को दूर करने के लिए॥५०॥ हिरण्यशृङ्गम्[18] इत्यादि अनुवाकों के द्वारा क्रम से शिवलिङ्ग को स्नान कराता हूँ"। इसके बाद॥५१॥ सिद्ध पञ्चगव्य और शुद्ध पञ्चामृत[19] से पञ्चब्रह्म[20] (सद्योजातादि) मन्त्रों का पाठ करते हुए इष्टलिङ्ग का अभिषेक करे॥५२॥ फिर शुद्ध जल से अभिषेक

---

अघोरेभ्योऽथ घोरेभ्यो घोरघोरतरेभ्यः। सर्वेभ्यः शर्व सर्वेभ्यो नमो अस्तु रुद्ररूपेभ्यः॥
वामदेवाय नमो ज्येष्ठाय नमः श्रेष्ठाय नमः कालाय नमः कलविकरणाय नमो बलाय नमो बलविकरणाय नमो बलप्रमथनाय नमः सर्वभूतदमनाय नमो मनोन्मनाय नमः॥
सद्योजातं प्रपद्यामि सद्योजाताय वै नमो नमः। भवे भवे नातिभवे भवस्व मां भवोद्भवाय नमः॥

१७. पञ्चसूत्र – लिङ्गवृत्तसमं पीठं दीर्घं विस्तारमेव च। तदर्धं गोमुखं विद्यादित्येतल्लिङ्गलक्षणम्॥
अर्थ – लिङ्ग की गोलाई का जो माप है, उतना ही माप पीठ का हो, उसी माप से लम्बा और फैलाव हो। इस माप के आधे माप का गोमुख हो। इस तरह गोलाई आदि पाँच मापों से बनना लिङ्ग का पञ्चसूत्र कहलाता है।

१८. हिरण्यशृङ्ग मन्त्र – सम्पूर्ण सूक्त के लिए दे. वीरशैवलिङ्गब्राह्मणदशकर्मपद्धति, पृ० ७६-७८

१९. पञ्चामृत – क्षीर, दधि, घृत, मधु, चीनी इनको मिलाकर पञ्चामृत बनता है।

२०. ईशान आदि शिव के पाँच स्वरूप और उनके मन्त्र।

शुद्धोदकेन तल्लिङ्गं पुनः संस्नाप्य देशिकः।
पात्रान्तरे विनिक्षिप्य नैर्ऋते पद्ममण्डले।
निक्षिप्य गन्धपुष्पाद्यैरर्चयेद् देशिकोत्तमः ।।५३।।
ततः शाणादिसंघर्षजाततापोपशान्तये।
वारुणे मण्डले प्रस्थमितपानीयपूरिते ।।५४।।
ताम्रपात्रे तु निक्षिप्य तल्लिङ्गं वस्त्रवेष्टितम्।
जलाधिवासनं कुर्यादब्लिङ्गैर्मनुभिस्ततः ।।५५।।
जलादुत्तार्य तल्लिङ्गं स्नानपात्रे निधाय वै।
तत्पात्रं तु विनिक्षिप्य मण्डले वायुकोणगे ।।५६।।
पञ्चगव्येन च तथा भस्मना गन्धवारिभिः।
तदुक्तमन्त्रैः संस्नाप्य लिङ्गमुद्वर्त्य वाससा ।।५७।।
पात्रान्तरे विनिक्षिप्य तत्पात्रं सोममण्डले।
निधाय गन्धपुष्पाद्यैरर्चयेद् देशिकस्ततः ।।५८।।

धान्याधिवासनम्

सप्तधातुस्फूर्तये तु कुर्याद्धान्याधिवासनम्।
तद्विधानं प्रवक्ष्यामि शृणु देवि समासतः ।।५९।।

---

कराकर सद्गुरु नैर्ऋत्य कोण में रखे पात्र में जो कमल मण्डल है, उसमें रखकर गन्ध, पुष्प आदि से पूजन करे।।५३।। इसके बाद सान आदि पर घिसने से उत्पन्न उष्णता रूप दोष का शमन करने के लिए पश्चिम मण्डल में स्थित एक प्रस्थ (पंसेरी?) मात्रा जल से भरे ताम्र पात्र में डाल कर वस्त्र में लपेट उस इष्ट लिङ्ग को जल में डुबा दे। अप् आदि उत्तम मन्त्रों का पाठ करते हुए।।५४-५५।। उसको फिर जल से निकालकर स्नान पात्र में रख दे और उस पात्र को वायव्य कोण में स्थित मण्डल में रखे।।५६।। पञ्चगव्य, भस्म तथा सुगन्धित जल से उन पूर्वोक्त मन्त्रों के साथ अभिषेक करके कपड़े से पोंछे।।५७।। और दूसरे पात्र में इष्टलिङ्ग को रखकर उस पात्र को सोममण्डल में स्थापित करे और गुरु उसे गन्ध, पुष्प आदि से पूजित करे।।५८।।

इसके बाद सात धातुओं[21] की वृद्धि के निमित्त इष्टलिङ्ग को धान्य में रखे। इसके विधान को मैं संक्षेप में बतलाता हूँ। हे देवि! सुनो।।५९।। दक्षिण मण्डल

---

२१. सप्त धातु—त्वक्, असृक्, मांस, मेदा, अस्थि, मज्जा और शुक्र।

दक्षिणे मण्डले प्रस्थप्रमितैः शालिभिः क्रमात्।
तदर्धैस्तण्डुलैश्चैव तदर्धैश्च तिलैस्तथा ॥६०॥
उपर्युपरि विन्यस्य स्थण्डिलानि प्रयत्नतः।
दर्भैराच्छाद्य तल्लिङ्गं प्राक्छिरस्कमधोमुखम् ॥६१॥
तत्र निक्षिप्य गन्धादीन् दर्भांस्तत्पुरुषेण तु।
लिङ्गे निक्षिप्य तस्याष्टदिक्षु कुम्भान् विनिक्षिपेत् ॥६२॥
अष्टविद्येश्वरांस्तेषु चावाह्य परिपूज्य च।
वस्त्रैराच्छाद्य कुर्वीत शिवाग्निमुखमप्यथ ॥६३॥
शयनाल्लिङ्गमुद्धृत्य वह्निदिग्गतमण्डले।
संस्थाप्य रुद्रसूक्तेन संस्नाप्य तदनन्तरम्।
मण्डले पूर्वदिक्संस्थे निक्षिप्य च समर्चयेत् ॥६४॥
पुनस्तल्लिङ्गमादाय मण्डले त्वीशकोणगे।
पात्रान्तरे विनिक्षिप्य पञ्चरुद्रैस्तु स्नापयेत्।
धान्याधिवासकलितमण्डलीकलशोदकैः ॥६५॥

---

में एक प्रस्थ धान्य, उसका आधा चावल, चावल का आधा तिल ॥६०॥ इनको क्रम से ढेरी बनाकर एक के ऊपर एक करके प्रयत्न पूर्वक रखे फिर उस इष्टलिङ्ग को ऊपर की ओर सिर और नीचे की ओर मुख करके कुशों से ढँक दे ॥६१॥ तत्पुरुष मन्त्र से गन्ध आदि तथा कुशों को लिङ्ग के ऊपर रखकर उसकी आठों दिशाओं में आठ घड़ों को स्थापित करे ॥६२॥ उन घड़ों में आठ विद्येश्वरों[२२] का आवाहन करके पूजन करे और उनको कपड़ों से अलग-अलग ढांक कर शिवाग्निमुख बनाए ॥६३॥ शयन से इष्टलिङ्ग को उठाकर अग्निकोण के मण्डल में रख दे। रुद्रसूक्त से अभिषेक करने के बाद पूर्व दिशा में स्थित मण्डल में उस इष्टलिङ्ग को रखकर पूजन करे ॥६४॥ फिर से उस इष्ट लिङ्ग को लेकर ईशान कोण में स्थित दूसरे पात्र में रख और पञ्चरुद्र[२३] मन्त्रों से जिसमें धान्य रखा गया था, उस मण्डल के कलश के जल से अभिषेक कराए ॥६५॥

---

२२. आठ विद्येश्वर—अनन्त, सूक्ष्म, शिवोत्तम, एकनेत्र, रुद्र, त्रिमूर्ति, श्रीकण्ठ, शिखण्डी—दे. सि. शि. ३.४४

२३. पञ्च रुद्रमन्त्र—ईशान आदि के मन्त्र दे. ऊपर टिप्पणी।

अध्वन्यासादिविधिः

ततःशिवकलावाहनार्थं कुर्याद् यथाविधि।
अध्वन्यासान् षडप्यत्र लिङ्गे संकल्पपूर्वकम्॥६६॥
भुवनाभिख्यमध्वानं पट्टिकायामधो न्यसेत्।
तत्कञ्जे तु पदाध्वानं वर्णाध्वानं च मध्यके॥६७॥
ऊर्ध्वकञ्जे कलाध्वानं पट्टिकायां तथा पुनः।
तत्त्वाध्वानं च विन्यस्येत्तत आज्यप्रघारिके।
मन्त्राध्वानं च विन्यस्य गन्धाद्यैरभिपूजयेत्॥६८॥

अग्न्यादिस्थापनम्

तत्कलास्थैर्यसिद्ध्यर्थं होमं कुर्याद् विचक्षणः।
चतुर्विंशत्युत्तरत्रिशतसंख्यायुतेन च।
पञ्चाक्षरेण मनुना सतारेण तथा पुनः॥६९॥
प्रधानकुण्डे जुहुयाद् व्याहृतीभिर्घृतेन तु।
जयादिभिश्च जुहुयादग्निं रक्षेदनन्तरम्॥७०॥
शिष्यं समाह्वयन् सौम्यं सौम्यात्रोपविशेति च।
कूर्मासनोपरिगते कुशादिपरिकल्पिते॥७१॥

---

इसके बाद संकल्प करके शिव की कलाओं का आवाहन करने के लिए कथित विधि से छः अध्वन्यासों को करे॥६६॥ भुवन नामक अध्व का पट्टिका के नीचे न्यास करे। उसकी पट्टी में पदाध्व का, मध्य में वर्णाध्व का॥६७॥, ऊपर की पट्टी में कलाध्व का, फिर पट्टिका में तत्त्वाध्व का, घी के पात्र में मन्त्राध्व का न्यास करे और गन्ध आदि से पूजन करे॥६८॥

इन कलाओं को स्थिर रखने के लिए विद्वान् गुरु पञ्चाक्षर (नमः शिवाय) को तीन सौ चौबीस बार ॐ कार से युक्त करके पढ़ते हुए॥६९॥ व्याहृतियों[२४] के साथ प्रधान कुण्ड में घी से हवन करे। जयादि मन्त्रों से भी हवन करे। बाद में अग्नि को संभालकर रख ले॥७०॥ सौम्य शिष्य को "हे सौम्य! कुशादि द्वारा निर्मित इस कूर्मासन[२५] के ऊपर बैठो" ऐसा कहे॥७१॥आसन पर बैठा कर पहले पञ्चब्रह्म

---

२४. भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यम् ये सात व्याहृतियाँ हैं।

२५. कछुए के आकार का आसन।

आसने समुपावेश्य पञ्चब्रह्ममनूत्तमैः।
करन्यासं विधायादौ प्राणसन्धारणादिभिः।
विशोध्य देहं तदनु विदध्याद् भूतशोधनम्॥७२॥
सकलीकरणं कुर्याच्छिष्यदेहस्य देशिकः।
पञ्चगव्येन तस्याथ कुर्यादन्तर्विशोधनम्॥७३॥
अथ शिष्यस्याभिषेकदीक्षां दद्याद् गुरूत्तमः।
अनादिभवसंपन्नसर्वदोषोपशान्तये ॥७४॥
पञ्चकुम्भोदकैः शुद्धैः शिष्यं संस्नापयेदपि।
पञ्चतत्त्वविशुद्ध्यर्थं पञ्चब्रह्ममनून् जपन्॥७५॥
पञ्चकुम्भेषु घटितं सूत्रमुद्धृत्य देशिकः।
विश्वेत्तातेति तद्धस्ते बध्नीयात् कङ्कणं ततः॥७६॥

षडध्वशोधनम्

षडध्वशोधनद्वारा मांसपिण्डनिवृत्तये।
स्वस्तिकारोहणाभिख्यां दीक्षां दद्याद्यथाविधि॥७७॥
संहारक्रमतो विद्वान् शब्दार्थात्मषडध्वनः।
पादादिषु तु विन्यस्येच्छिष्यस्य नियतात्मनः॥७८॥

---

मन्त्रों से करन्यास करवा कर प्राणायाम आदि से शरीर का शोधन कराने के बाद भूतशोधन करवाए॥७२॥ देशिक गुरु शिष्य की देह का सकलीकरण (कलाओं से संवलित) करे। बाद में पञ्चगव्य से देह के भीतर शुद्धि कराए॥७३॥ अब उत्तम गुरु शिष्य को अभिषेक दीक्षा प्रदान करे। इसका प्रयोजन अनादि काल से चली आ रही जन्म परम्परा से उत्पन्न सम्पूर्ण दोषों का शमन करना है॥७४॥ पाँच कलशों के शुद्ध जल से पाँच तत्त्वों[२६] के शोधन के लिए पञ्चब्रह्म मन्त्र का जप करता हुआ गुरु शिष्य को स्नान कराए॥७५॥ उन पाँच घड़ों में लपेटे सूत्रों को निकालकर गुरु विश्वेत्तात इस मन्त्र से उनका कंकण बनाकर शिष्य के हाथ में बांध दे॥७६॥

षडध्व के शोधन द्वारा मांस पिण्ड की भावना की निवृत्ति के लिए विधिपूर्वक स्वस्तिकारोहण दीक्षा प्रदान करे॥७७॥ गुरु संहार क्रम से षडध्व का, जो शब्दार्थ रूप है, शान्त चित्त वाले शिष्य के पैर आदि में न्यास करे। अर्थात् पैर से

---

२६. पृथ्वी, अप्, तेज, वायु और आकाश ये पाँच तत्त्व माने गए हैं। इनसे सृष्टि उत्पन्न होती है।

वर्णाध्वानं शब्दरूपं विन्यस्येत् पादयोर्बुध:।
अर्थरूपं कलाध्वानं मेढ्रे न्यस्येदनन्तरम्॥७९॥
शब्दरूपं पदाध्वानं नाभौ विन्यस्य देशिक:।
तत्त्वाध्वानं त्वर्थरूपं हृदि न्यस्येदतन्द्रित:॥८०॥
मन्त्राध्वानं शब्दरूपं विन्यस्यैवं मुखे तथा।
अर्थरूपं च भुवनाध्वानं न्यस्येच्छिरस्यपि॥८१॥
पादादिषु शिखान्तेषु षट्सु स्थानेषु संयत:।
षडक्षराणि विन्यस्य षड्वारं देशिकस्तत:॥८२॥

भूतिरुद्राक्षधारणम्

अनादिमलसंहृत्यै भूतिपट्टाख्यदीक्षया।
स्नानमुद्धूलनं भूत्या धारणं चापि कारयेत्।
तत: शिखादिस्थानेषु रुद्राक्षान् धारयेत् क्रमात्॥८३॥
रुद्राक्षमेकं संमन्त्र्य सम्पूज्य च यथाविधि।
शिष्यस्य दक्षिणे हस्ते बध्नीयाद् बन्धमुक्तये॥८४॥
शिष्यदेहस्थाणवादिमलत्रयनिवृत्तये।
चतुर्विंशत्युत्तरत्रिशतसंख्यायुतेन तु।
पञ्चाक्षरेण जुहुयात् सतारेण घृतेन वै॥८५॥

---

ऊपर सिर की ओर जाना संहार क्रम होता है॥७८॥ शब्द रूप वर्णाध्वा का गुरु दोनों पैरों में न्यास करे। अर्थ रूप कलाध्वा का लिङ्ग में न्यास करे॥७९॥ शब्दरूप पदाध्वा का गुरु नाभि में न्यास करके गुरु सावधानी से शिष्य के हृदय में अर्थरूप तत्त्वाध्वा का न्यास करे॥८०॥ गुरु शब्दरूप मन्त्राध्वा का इसी प्रकार मुख में न्यास करके अर्थरूप भुवनाध्वा का सिर पर न्यास करे॥८१॥ पैर से लेकर शिखा पर्यन्त छ: स्थानों में संयत होकर गुरु षडक्षर (ॐ नम: शिवाय) का छ: छ: बार न्यास करने के बाद॥८२॥

अनादि मलों का नाश कराने के निमित्त भूतिपट्टदीक्षा के द्वारा गुरु शिष्य को भूति, अर्थात् भस्म से स्नान कराए उसके शरीर पर भस्म लपेटे (उद्धूलन) और भस्म का त्रिपुण्ड्र धारण कराए। फिर शिखा आदि स्थानों में क्रम से रुद्राक्षों को धारण कराए॥८३॥ एक रुद्राक्ष को यथाविधि पूजित करके जन्म के बन्धन से मुक्ति पाने के लिए गुरु शिष्य के दाहिने हाथ में बांध दे॥८४॥ शिष्य के शरीर में स्थित आणव आदि तीन मलों को दूर करने के लिए तीन सौ चौबीस बार पञ्चाक्षर (नम: शिवाय) मन्त्र का जोर जोर से उच्चारण करते हुए घी से हवन करे॥८५॥

हुत्वा व्याहृतिभिश्चैव जयादिभिरपि क्रमात्।
पूर्णाहुतिं विधायाग्निं शिष्यहृत्सरसीरुहे।
संहारमुद्रयाऽऽरोप्य पिदध्यान्मण्डलद्वयम्॥८६॥
रुद्रादिक्षेत्रपालान्तं बलिं तत्पूर्वमण्डले।
द्वितीये च महेन्द्रादिमहेशान्तं बलिं क्षिपेत्।
अनन्तरं गुरुर्दद्याद् दीक्षामायत्तसंज्ञिताम्॥८७॥

आयत्तदीक्षा स्वायत्तदीक्षा च

मध्यमण्डलनिक्षिप्तं सूत्रपञ्चकलक्षितम्।
शान्तेश्वराभिधं सर्वमन्त्रन्यासोपशोभितम्॥८८॥
इष्टलिङ्गं समादाय वामहस्तेऽभिपूज्य च।
सौम्यैतल्लिङ्गमीक्षस्वेतीष्टलिङ्गं प्रदर्शयेत्॥८९॥
गुर्वन्तेवासिनोर्मध्ये ग्राहयित्वा पटं तदा।
चूर्णिकामङ्गलध्वानैः पठेयुर्मङ्गलाष्टकम्॥९०॥
ततो माहेश्वरैः सार्धं शिष्यमुद्दिश्य देशिकः।
अङ्गत्रयेऽपि दृढतो लिङ्गवान् भव सर्वदा॥९१॥

---

क्रमशः जयादि व्याहृतियों से भी हवन करके पूर्णाहुति करने के बाद शिष्य के हृदय कमल में अग्नि को संहार मुद्रा से आरोपित करके दो मण्डलों को ढंक दे॥८६॥ रुद्र से क्षेत्रपाल तक की बलि पूर्व मण्डल में, महेन्द्र से महेश पर्यन्त की बलि दूसरे मण्डल में प्रदान करे। इसके अनन्तर गुरु आयत्त नामक दीक्षा प्रदान करे॥८७॥

बीच के मण्डल में रखे पञ्चसूत्र की प्रक्रिया से निर्मित्त शान्तेश्वर नामक इष्टलिङ्ग जिसे सारे मन्त्रों के न्यास से शोभित कर दिया गया है॥८८॥ बाएँ हाथ में लेकर पूजन करने के बाद कहे– "हे सौम्य! इस इष्टलिङ्ग को देखो।" ऐसा कहकर शिष्य को इष्टलिङ्ग दिखाए॥८९॥ गुरु और शिष्य के बीच में कपड़े का एक पर्दा डालकर मङ्गल वाद्य बजाते, गुलाल उड़ाते हुए सभी लोग मङ्गलाष्टक[27] का पाठ करे॥९०॥ तदनन्तर माहेश्वरों के साथ गुरु शिष्य से कहे– "तुम सर्वदा स्थूल, सूक्ष्म और कारण रूपी त्रिविध शरीर में लिङ्ग से युक्त रहो॥९१॥ ऐसा कहते हुए पर्दे

---

२७. मङ्गलाष्टक–दे. वीरशैवलिङ्गिदशकर्मपद्धति, पृ० १७७-१७८

इति ब्रुवन् जवनिकां वर्जयन् शिष्यमूर्धनि।
ध्रुवं त इति मन्त्रेण निक्षिपेन्मङ्गलाक्षतान्॥९२॥
उत्तराभिमुख: शिष्यं वामभागे निजासने।
निवेशयन् तस्य दद्याद् दीक्षां स्वायत्तसंज्ञिताम्॥९३॥
वस्त्रेणाच्छादयन् शिष्यमात्मानं च गुरुस्तदा।
वामहस्तं तु शिष्यस्य मूलेनैवाभिमन्त्र्य च॥९४॥
सप्तवारं सुसम्पूज्य स्ववामकरसंस्थितम्।
निक्षेपत्तत्र तल्लिङ्गं त्रियम्बकमनुं स्मरन्।
तत: सप्तापि दद्याच्च दीक्षास्ता: समयादिका:॥९५॥

सप्तविधा दीक्षा

आद्या समयसंज्ञा स्यान्नि:संसारा द्वितीयका।
निर्वाणाख्या तृतीया स्यात् तत्त्वसंज्ञा चतुर्थिका॥९६॥
पञ्चमाध्यात्मसंज्ञा स्यात् षष्ठी तत्त्वविशोधिनी।
सप्तमी तत्त्वबोधा स्याद् वेधादीक्षान्तरा इमा:॥९७॥

समयदीक्षा

प्राणानायम्य च गुरु: सप्तेमा: समयादिका:।
करिष्य इति सङ्कल्प्य तन्मूर्धानं समर्च्य च॥९८॥

---

को हटाकर शिष्य के सिर पर 'ध्रुवं ते' इस मन्त्र से मङ्गलाक्षत फेंके॥९२॥ उत्तर की ओर मुख करके अपने आसन के बाएँ भाग में शिष्य को बैठाकर गुरु स्वायत्तदीक्षा प्रदान करे॥९३॥ स्वयं को तथा शिष्य को वस्त्र से आच्छादित करके गुरु शिष्य के बाएँ हाथ को मूल मन्त्र (नम: शिवाय) से अभिमन्त्रित करे॥९४॥ तथा अपने बाएँ हाथ में स्थित इष्ट लिङ्ग की सात बार पूजा करके 'त्रियम्बक'[२८] मन्त्र का स्मरण करते हुए उस इष्टलिङ्ग को शिष्य के हाथ पर रख दे। इसके बाद समय आदि सात दीक्षाएँ दे॥९५॥

पहली समयदीक्षा, दूसरी नि:संसारदीक्षा, तीसरी निर्वाणदीक्षा, चौथी तत्त्वदीक्षा॥९६॥ पाँचवीं अध्यात्मदीक्षा, छठी तत्त्वविशोधिनी दीक्षा तथा सातवीं तत्त्वबोध दीक्षा – ये वेधा दीक्षा की अवान्तर दीक्षाएँ हैं॥९७॥

गुरु प्राणायाम करके ''मैं समय आदि दीक्षाएँ दूंगा'' ऐसा संकल्प करने के बाद

---

२८. त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिम्पुष्टिवर्धनम्। उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय माऽमृतात्॥ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिम्पतिवेदनम्। उर्वारुकमिव बन्धनादितो मुक्षीय मामुत:॥ (शु. य. ३.६०)

षडक्षरेण मनुना हस्तं स्वस्य च दक्षिणम्।
षड्वारमभिमन्त्र्याथ शिवहस्तं विभाव्य च।
तं शिष्यशिरसि न्यस्य पठेदेकाग्रमानसः ॥९९॥
अयं मे हस्त इत्येवं मन्त्रं शिष्यं विलोकयन्।
भो शिष्येति च सम्बोध्य ब्रूयादेवं विचक्षणः ॥१००॥
हित्वा बन्धुजने प्रीतिं तां भक्तेषु स्थिरां कुरु।
एवं समयमादिश्य निःसंसारां निबोधयेत् ॥१०१॥

निःसंसारा दीक्षा

देहेन्द्रियादिसंसारं परिहृत्य सदा मम।
पूजोपचारः संसार इति भावय चेतसि।
इत्यादिश्य च दद्याच्च दीक्षां निर्वाणसंज्ञिताम् ॥१०२॥

निर्वाणदीक्षा

मलत्रयसमुद्भूते तापत्रयभयाकुले।
दुरन्ते दुर्भवोपान्ते मनो न कुरु यत्नतः।
इति निर्वाणमादिश्य दद्यात् तत्त्वाभिधायिनीम् ॥१०३॥

---

बाद शिष्य के सिर को पूजित करे ॥९८॥ उसके बाद षडक्षर मन्त्रसे (ॐ नमः शिवाय) अपने दाहिने हाथ को छः बार अभिमन्त्रित करके अपने हाथ को यह शिव का हस्त है, ऐसी भावना करता हुआ शिष्य के सिर पर रख कर एकाग्र मन से ॥९९॥ शिष्य को देखता हुआ 'अयं मे हस्तो भगवान्' इस मन्त्र का पाठ करे। 'हे शिष्य'! इस प्रकार सम्बोधित करते हुए गुरु इस प्रकार कहे ॥१००॥ "बन्धुओं से प्रेम हटा कर उस प्रेम को शिव भक्तों के प्रति लगाओ" इस प्रकार समयदीक्षा का उपदेश देकर निःसंसारदीक्षा प्रदान कर कहे कि ॥१०१॥

"देह, इन्द्रिय आदि के संसार को त्याग कर मन में भावना करो कि शिव की पूजा ही संसार है।" इसके बाद निर्वाण दीक्षा का उपदेश करते हुए कहे ॥१०२॥

"आणव आदि तीन मलों से उत्पन्न त्रिविध (आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक) तापों के अपार भय से आकुलित कुत्सित जन्म से प्रयत्न करके मन को दूर करो।" इस प्रकार निर्वाण दीक्षा का उपदेश देकर तत्त्वदीक्षा का उपदेश करते हुए कहे ॥१०३॥

तत्त्वदीक्षा

लिङ्गाङ्गतत्त्वे विज्ञाय लिङ्गसायुज्यवान् भव।
उपदिश्यैवमथ च दद्यादध्यात्मसंज्ञिताम् ॥१०४॥

अध्यात्मदीक्षा

प्राणे लिङ्गं प्रतिष्ठाप्य लिङ्गे प्राणं निधाय च।
लिङ्गं निरीक्षमाणः सन् लिङ्गप्राणी सदा भव।
आदिश्यैवं ततो दद्यात् तत्त्वसंशोधनात्मिकाम् ॥१०५॥

तत्त्वसंशोधनदीक्षा

शब्दादीन् विषयान् सर्वांस्तत्तदिन्द्रियगोचरान्।
आचारलिङ्गमुख्येभ्यः षड्लिङ्गेभ्यः समर्पयन् ॥१०६॥

तत्त्वबोधाख्या दीक्षा

वर्तस्व शुद्धधीर्नित्यं प्रयतोऽपि जितेन्द्रियः।
उपदिश्यैवमपि च दद्यात् तत्त्वोपदेशिनीम्।
दद्याद्दीक्षां विधानज्ञः कृपापरवशो गुरुः ॥१०७॥
सच्चित्सुखनिजाकारं लिङ्गं यद् ब्रह्मसंज्ञितम्।
तदसि त्वमुपास्वातस्तदेवाहमिति ध्रुवम्।
वेधाख्यया दीक्षयैवं शिष्यमादिश्य देशिकः ॥१०८॥

---

कि "इष्टलिङ्ग और अङ्ग के तत्त्व को जानकर इष्टलिङ्ग के साथ सायुज्य (एकात्मकता) स्थापित करो।" ऐसा उपदेश देकर अध्यात्मदीक्षा प्रदान करते हुए कहे॥१०४॥

कि "अपने प्राण में इष्टलिङ्ग को प्रतिष्ठित करके तथा इष्टलिङ्ग को देखते हुए उसमें अपने प्राणों को स्थिर करके लिङ्गप्राण बनो।" इस प्रकार आदेश देकर तत्त्वसंशोधन दीक्षा देते हुए कहे॥१०५॥

कि "सारे शब्द आदि विभिन्न इन्द्रियों के विषयों को आचार लिङ्ग आदि छः इष्ट लिङ्गों को समर्पित करते हुए॥१०६॥

सदा शुद्ध, बुद्धि से पवित्र रहते हुए इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करके आचरण करो।" इस प्रकार उपदेश देकर विधान को जानने वाला कृपा के वशीभूत होकर गुरु तत्त्वोपदेशिनी दीक्षा देते हुए कहे॥१०७॥ कि "इष्ट लिङ्ग सत्, चित्, आनन्द रूप आत्म (निजाकार) स्वरूप है, जिसे ब्रह्म कहते हैं, वह तुम्हीं हो। अतः ऐसी उपासना करो, वह निश्चित रूप से मैं (अर्थात् शिव) ही हूँ।" इस प्रकार देशिक गुरु शिष्य को उक्त सात प्रकारों वाली वेधा दीक्षा प्रदान करके॥१०८॥

